हैं और तृष्णा, स्नेह, राग, लोभ आदि घोर वृत्तियां हैं और संमोह भय आदि मूढ वृत्ति कही हैं ॥ ३ ॥ ४ ॥

**वृत्तिष्वेतासु सर्वासु ब्रह्मणश्चित्स्वभावता ॥**
**प्रतिबिंबति शांतासु सुखं च प्रतिबिंबति ॥ ५ ॥**

पूर्वोक्त तीनो ही प्रकारकी वृत्तियोंमें चित्रूप ब्रह्मके भानको वर्णन करते हैं कि इन संपूर्ण वृत्तियोंमें ब्रह्मके चित्स्वभावका प्रतिबिंब पड़ता है और शांत वृत्तियोंमें सुखका भी प्रतिबिंब पड़ता है ॥ ५ ॥

**रूपं रूपं बभूवासौ प्रतिरूप इति श्रुतिः ॥**
**उपमा सूर्यकेत्यादि सूत्रयामास सूत्रकृत् ॥ ६ ॥**

अब पूर्वोक्त अर्थमें इस श्रुतिके अर्थको पढते हैं कि रूप २ के प्रति यह ब्रह्म प्रतिरूप ( सदृश ) हुआ यह श्रुतिमें कहा है । उसमें ही व्याससूत्रके एक-देशको पढते हैं कि सूत्रकार ( व्यासजी ) ने भी यह सूत्र रचा है कि इसीसे ब्रह्मको सूर्यकी उपमा है ॥ ६ ॥

**एक एव हि भूतात्मा भूते भूते व्यवस्थितः ॥**
**एकधा बहुधा चैव दृश्यते जलचंद्रवत् ॥ ७ ॥**

अब स्वरूपसे एक वस्तुके उपाधिके संबंधसे नाना ( अनेक ) होनेमें श्रुतिको पढ़ते हैं कि एक ही भूतात्मा भूत २ में व्यवस्थित हुआ एक प्रकारका और बहुत प्रकारका ऐसे दीखता है जैसे जलमें चंद्रमा दीखता है ॥ ७ ॥

**जले प्रविष्टश्चंद्रोऽयमस्पष्टः कलुषे जले ॥**
**विस्पष्टो निर्मले तद्वद्द्वेधा ब्रह्मापि वृत्तिषु ॥ ८ ॥**

कदाचित् कहो कि निरवयव ब्रह्मका कहीं चिद्रूपसे भान और अन्य स्थलमें चिदानंदका भान ऐसा विभाग करना अनुचित है यह शंका करके चंद्रमाके दृष्टांतसे परिहार करते हैं कि जैसे जलमें प्रविष्ट यह चंद्रमा मलिन जलमें अप्रकट और निर्मल जलमें भले प्रकारसे स्पष्ट दीखता है वैसे ही वृत्तियोंमें ब्रह्म भी अस्पष्ट और स्पष्ट प्रतीत होता है ॥ ८ ॥

---

१. रूपंरूपं प्रतिरूपो बभूव ।

घोरमूढासु मालिन्यात्सुखांशश्च तिरोहितः ॥
ईषन्नैर्मल्यतस्तत्र चिदंशप्रतिबिंबनम् ॥ ९ ॥

वही कहते हैं कि घोर और मूढ वृत्तियोंमें मलिनतासे सुखरूप अंश तिरोहित ( छिपा ) रहता है और उनमें किंचित् निर्मलतासे चित्अंशका प्रतिबिंब पड़ता है ॥ ९ ॥

यद्वाऽपि निर्मले नीरे वह्नेरौष्ण्यस्य संक्रमः ॥
न प्रकाशस्य तद्वत्स्याच्चिन्मात्रोद्भूतिरेव च ॥ १० ॥

कदाचित् कहो कि चंद्रमाकी उपाधि जो जल वह दो प्रकारका है इससे दो प्रकारके अंशका भान युक्त है यहां तो अन्तःकरणरूप उपाधिको एक होनेसे एक अंशका भान नहीं हो सकता यह शंका करके अन्य दृष्टांत देते हैं कि अथवा जैसे निर्मल जलमें भी अग्निकी उष्णताका संक्रम ( गमन ) होता है और प्रकाशका नहीं वैसे ही घोर, मूढ वृत्तियोंमें चिन्मात्र अंशका प्रतिबिंब पडता है सुखका नहीं ॥१०॥

काष्ठे त्वौष्ण्यप्रकाशौ द्वावुद्भवं गच्छतो यथा ॥
शांतासु सुखचैतन्ये तथैवोद्भूतिमाप्नुतः ॥ ११ ॥

अब शांत वृत्तियोंमें चित्, आनंद दोनोंकी प्रतीतिमें अन्य दृष्टांत देते हैं कि जैसे काष्ठमें अग्निकी उष्णता और प्रकाश दोनों प्रकटताको प्राप्त होते हैं इसी प्रकार शांत वृत्तियोंमें सुख और चैतन्य दोनों प्रकटताको प्राप्त होते हैं ॥ ११ ॥

वस्तुस्वभावमाश्रित्य व्यवस्था तूभयोः समा ॥
अनुभूत्यनुसारेण कल्प्यते हि नियामकम् ॥ १२ ॥

कदाचित् कहो कि यह व्यवस्था कैसे होती है सो ठीक नहीं क्योंकि वस्तुका जो स्वभाव उसके आश्रयसे दोनोंकी व्यवस्था समान है क्योंकि अनुभूति ( प्रतीति ) के अनुसार नियामककी कल्पना होती है ॥ १२ ॥

न घोरासु न मूढासु सुखानुभव ईक्ष्यते ॥
शांतास्वपि क्वचित्कश्चित्सुखातिशय ईक्ष्यताम् ॥ १३ ॥

अनुभूतिको ही दिखाते हैं कि घोर और मूढ वृत्तियोंमें सुखका अनुभव नहीं दीखता है और शांतवृत्तियोंमें भी आनंदका प्रकाश है परंतु वह भी किसी २ शांतवृत्तिमें अत्यंत सुखरूप दीखता है ॥ १३ ॥

गृहक्षेत्रादिविषये यदा कामो भवेत्तदा ॥
राजसस्यास्य कामस्य घोरत्वात्तत्र नो सुखम् ॥ १४ ॥

पूर्वोक्त घोर और मूढ वृत्तियोंमें सुखके अभावको दिखाते हैं कि जब प्राणीको गृह और क्षेत्र आदि रूप विषयकी कामना होती है तब उस रजोगुणी कामनाको घोररूप होनेसे उसमें सुख नहीं होता ॥ १४ ॥

सिध्येन्न वेत्यस्ति दुःखमसिद्धौ तद्विवर्धते ॥
प्रतिबंधे भवेत् क्रोधो द्वेषो वा प्रतिकूलतः ॥ १५ ॥

कार्य सिद्ध होगा वा न होगा यह दुःख है और सुखकी सिद्धि न होनेमें दुःख बढता है और सुखका प्रतिबिंब होनेपर क्रोध होता है वा प्रतिकूल दुःखके होनेसे द्वेष होता है ॥ १५ ॥

अशक्यश्चेत्प्रतीकारो विषादः स्यात्स तामसः ॥
क्रोधादिषु महद्दुःखं सुखशकापि दूरतः ॥ १६ ॥
काम्यलाभे हर्षवृत्तिः शांता तत्र महत्सुखम् ॥
भोगे महत्तरं लाभप्रसक्तावीषदेव हि ॥ १७ ॥
महत्तमं विरक्तौ तु विद्यानंदे तदीरितम् ॥
एवं क्षांतौ तथौदार्ये क्रोधलोभनिवारणात् ॥ १८ ॥

यदि प्रतीकार ( दुःखनिवृत्ति ) न कर सके तो तमोगुणी विषाद होता है और क्रोध आदिमें महान् दुःख है, सुखकी शंका तो दूर रही और काम्य ( इष्ट ) विषयके लाभ होने पर हर्षवृत्ति शांतरूप है उसमें महान् सुख होता है और भोगमें महत्तर ( कुछ अधिक ) सुख है और लाभके प्रसंगमें किंचित् ही सुख होता है और विरक्तिमें तो महत्तम ( अत्यंत अधिक ) सुख होता है उसका विद्यानंदप्रकरणमें वर्णन कर आये! इसीप्रकार क्रोध और लोभकी निवृत्तिसे क्षांति( क्षमा ) और उदारता में भी अत्यधिक सुख होता है ॥ १६ ॥ १७ ॥ १८ ॥

यद्यत्सुखं भवेत्तत्तद्ब्रह्मैव प्रतिबिंबनात् ॥
वृत्तिष्वंतर्मुखास्वस्य निर्विघ्नं प्रतिबिंबनम् ॥ १९ ॥

जो २ सुख होता है वह २ ब्रह्मका प्रतिबिंब होनेसे ब्रह्मरूप ही है क्योंकि अंतर्मुख वृत्तियोंमें ब्रह्मका निर्विघ्न प्रतिबिंब पडता है ॥ १९ ॥

सत्ता चितिः सुखं चेति स्वभावा ब्रह्मणस्त्रयः ॥
मृच्छिलादिषु सत्तैव व्यज्यते नेतरद्वयम् ॥ २० ॥

अब सर्वत्र ब्रह्मस्वरूपका अनुभव दिखानेके लिये ब्रह्मके स्वरूपका स्मरण कराते हैं कि सत्ता, चिति और सुख ये तीन ब्रह्मके स्वभाव हैं। उन तीनोंमें मृत्तिका और शिला आदिमें सत्ता ही प्रतीत होती है अन्य दो प्रतीत नहीं होते ॥ २० ॥

सत्ता चितिर्द्वयं व्यक्तं धीवृत्त्योर्घोरमूढयोः ॥
शांतवृत्तौ त्रयं व्यक्तं मिश्रं ब्रह्मेत्थमीरितम् ॥ २१ ॥

सत्ता और चिति ये दोनों ब्रह्मके स्वरूप बुद्धिकी घोर और मूढ वृत्तियोंमें व्यक्त (प्रकट) हैं और शांतरूप बुद्धिकी वृत्तिमें सत्ता, चिति, आनंद ये तीनों व्यक्त हैं इस प्रकार मिश्ररस प्रपंच ब्रह्मका वर्णन किया ॥ २१ ॥

अमिश्रं ज्ञानयोगाभ्यां तौ च पूर्वमुदीरितौ ॥
आद्येऽध्याये योगचिंता ज्ञानमध्याययोर्द्वयोः ॥ २२ ॥

अमिश्र (प्रपंचरहित) ब्रह्मके ज्ञानका उपाय कहते हैं कि अमिश्र ब्रह्म ज्ञान योगसे जाना जाता है। उन ज्ञान योगोंका वर्णन पहले कर आये, उन दोनोंमें पहले अध्यायमें योगकी चिंता और उससे आगेके दो अध्यायोंमें ज्ञानका वर्णन किया है ॥ २२ ॥

असत्ता जाड्यदुःखे द्वे मायारूपत्रयं त्विदम् ॥
असत्ता नरशृंगादौ जाड्यं काष्ठशिलादिषु ॥ २३ ॥

कदाचित् कहो सत्, चित्, आनंद ये ब्रह्मरूप रहें परंतु मायाका क्या रूप है इस शंकाका उत्तर कहते हैं कि असत्ता और जाड्य, दुःख ये दो ऐसे ये तीन

मायाके रूप हैं उन तीनोंमें नरशृंग आदिमें असत्ता और काष्ठ, शिला आदिमें जाड्य होता है ॥ २३ ॥

घोरमूढधियोर्दुःखमेवं माया विजृंभिता ॥
शांतादिबुद्धिवृत्त्यैक्यान्मिश्रं ब्रह्मेति कीर्तितम् ॥ २४ ॥

अब दुःखका आश्रय कहते हैं कि घोर और मूढ बुद्धियोंमें दुःख होता है इस प्रकार सर्वत्र मायाका विजृंभण ( प्रतिभास ) है और शांत आदि जो बुद्धिकी वृत्तियां हैं उनकी एकता माननेसे मिश्र ब्रह्म कहा है ॥ २४ ॥

एवं स्थितेऽत्र यो ब्रह्म ध्यातुमिच्छेत्पुमानसौ ॥
नृशृंगादिमुपेक्षेत शिष्टं ध्यायेद्यथायथम् ॥ २५ ॥

इस प्रकारके कथनका प्रयोजन ब्रह्मका ध्यान है इसलिये कहते हैं कि ऐसी स्थिति होनेपर यहां जो मनुष्य ब्रह्मका ध्यान करनेकी इच्छा करे वह मनुष्य नरशृंग आदिकी उपेक्षा ( त्याग ) करके शिष्ट ( बाकी ) का यथायोग्य ध्यान करे ॥ २५ ॥

शिलादौ नामरूपे द्वे त्यक्त्वा सन्मात्रचिंतनम् ॥
त्यक्त्वा दुःखं घोरमूढधियोः सच्चिद्विचिंतनम् ॥ २६ ॥

अब अन्यत्र जो ध्यान कहा उसका प्रकार कहते हैं कि शिला आदिके विषे नाम और रूप इन दोनोंको त्याग कर सत्मात्र ब्रह्मका चिंतन करे और घोर, मूढ बुद्धियोंमें दुःखको त्याग कर सत् और चित्का चिंतन करे ॥ २६ ॥

शांतासु सच्चिदानंदांस्त्रीनप्येवं विचिंतयेत् ॥
कनिष्ठमध्यमोत्कृष्टास्तिस्रश्चिंताः क्रमादिमाः ॥ २७ ॥

और शांतरूप जो बुद्धिकी वृत्तियां हैं उनमें इसी प्रकार सत्, चित्, आनंद इन तीनोंकी चिंता करे और ये तीनों चिंता क्रमसे कनिष्ठ, मध्यम और उत्कृष्ट, होती हैं ॥ २७ ॥

मंदस्य व्यवहारेऽपि मिश्रब्रह्मणि चिंतनम् ॥
उत्कृष्टं वक्तुमेवात्र विषयानंद ईरितः ॥ २८ ॥

अब निर्गुण ब्रह्मके ध्यानमें जो अनधिकारी है उसके अनुग्रहके लिये मिश्रब्रह्मके ध्यानमें अधिकारका वर्णन करते हैं कि जो मनुष्य मंदबुद्धि है उसको

व्यवहारमें भी मिश्रब्रह्मकी चिंता करना ही उत्तम है यह कहनेके लिये यहां विषयानंदका वर्णन किया है ॥ २८ ॥

औदासीन्ये तु धीवृत्तेः शैथिल्यादुत्तमोत्तमम् ॥
चिंतनं वासनानंदे ध्यानमुक्तं चतुर्विधम् ॥ २९ ॥

इस प्रकार सत्वृत्तिके तीन ध्यानोंको कहकर अवृत्तिक ध्यानको कहते हैं कि उदासीनतामें तो बुद्धिकी वृत्तिको शिथिल होनेसे उत्तमोत्तम चिंतन वासनानंदमें करना कहा है इस प्रकार चार प्रकारका ध्यान कहा है ॥ २९ ॥

न ध्यानं ज्ञानयोगाभ्यां ब्रह्मविद्यैव सा खलु ॥
ध्यानेनैकाग्र्यमापन्ने चित्ते विद्या स्थिरीभवेत् ॥ ३० ॥

कदाचित् कहो कि यह ध्यानका ही अवांतर ( मध्यका ) भेद क्यों न हो इसलिये कहते हैं कि ज्ञान और योगसे ध्यान नहीं होता किंतु वह निश्चयसे ब्रह्मविद्या ही है जब ध्यानसे चित्त एकाग्र हो जाता है तब उसमें ब्रह्मविद्या स्थिर होजाती है अर्थात् ध्यानसे चित्त एकाग्र होता है ज्ञान योगसे ध्यान नहीं होता है ॥ ३० ॥

विद्यायां सच्चिदानंदा अखंडैकरसात्मताम् ॥
प्राप्य भांति न भेदेन भेदकोपाधिवर्जनात् ॥ ३१ ॥

अब इसको विद्या होनेमें हेतु कहते हैं कि विद्यामें सत् चित् आनंद ये तीनों अखंड एकरस रूपको प्राप्त होकर भिन्न २ नहीं भासते हैं क्योंकि भेद करनेवाली उपाधिका त्याग हो गया ॥ ३१ ॥

शांता घोराः शिलाद्याश्च भेदकोपाधयो मताः ॥
योगाद्विवेकतो वैषामुपाधीनामपाकृतिः ॥ ३२ ॥

भेदके उपाधियोंको ही कहते हैं कि शांत और घोररूपवृत्ति और शिला आदि ही भेदकी जनक उपाधि मानी है और इन उपाधियोंका अपाकरण ( अभाव ) योग वा विवेकसे होता है ॥ ३२ ॥

निरुपाधिब्रह्मतत्त्वे भासमाने स्वयंप्रभे ॥
अद्वैते त्रिपुटी नास्ति भूमानंदोऽत उच्यते ॥ ३३ ॥

अब फलितका वर्णन करते हैं कि निरुपाधि ( उपाधिरहित ) स्वप्रकाशरूप ब्रह्मतत्त्वके प्रकाशमान होनेपर अद्वैतरूपमें त्रिपुटी ( ध्याता, ध्यान, ध्येय ) नहीं है इसीसे उसको भूमानंद कहते हैं ॥ ३३ ॥

ब्रह्मानंदाभिधे ग्रंथे पंचमोऽध्याय ईरितः ॥
विषयानंद एतेन द्वारेणांतः प्रविश्यताम् ॥ ३४ ॥

अब ग्रंथको समाप्त करते हैं कि ब्रह्मानंद नामके ग्रंथमें पांचवां विषयानंद नामका अध्याय वर्णन किया इसके द्वारा अंतः ( ब्रह्ममें ) हे मुमुक्षुओ ! तुम प्रवेश करो ॥ ३४ ॥

प्रीयाद्धरिर्हरोऽनेन ब्रह्मानंदेन सर्वदा ॥
पायाच्च प्राणिनः सर्वान्स्वाश्रिताञ्छुद्धमानसान् ॥ ३५ ॥

इस ब्रह्मानंदसे हरि और हर सदैव प्रसन्न हो और अपने आश्रित जो संपूर्ण शुद्धमानस प्राणी हैं उनकी रक्षा करें ॥ ३५ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीविद्यारण्यमुनिविरचितायां पंचदश्यां ब्रह्मानंदे विषयानंदः समाप्तः ॥ १५ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीविद्यारण्यमुनिविरचितायां पंचदश्यां मुजफ्फरनगरप्रान्तघटकलांखग्रामनिवासिश्रीपंडितहरिसहायात्मजपंडितरामरक्षांगजपंडितमिहिरचंद्रकृत–मुंबयीस्थश्रीमत्क्षेमराजश्रेष्ठिकारित–भाषाविवृतियुजि ब्रह्मानंदे विषयानन्दो नाम पंचमोऽध्यायः समाप्तः ॥ ५ ॥

समाप्ता चेयं पंचदशी ।

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना–

खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस-बंबई.

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास, "लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" प्रेस, कल्याण-बंबई.